"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान ( बिना डाक टिकट ) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी.2-22-छत्तीसगढ़ गजट / 38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-05-2001."

पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)
## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 30 ] रायपुर, शनिवार, दिनांक 28 जनवरी 2017—— माघ 8, शक 1938

### खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 23 जनवरी 2017

### अधिसूचना

क्रमांक एफ 10-64/खाद्य/2009/29-1. — राष्ट्रीय खाद्य सुरक्षा अधिनियम, 2013 (2013 का सं. 20) की धारा 40 की उप-धारा (1) एवं उप-धारा (2) के खण्ड (क) सहपठित छत्तीसगढ़ खाद्य एवं पोषण सुरक्षा अधिनियम, 2012 (क्र. 5 सन् 2013) की धारा 30 की उप-धारा (1) एवं उप-धारा (2) के खण्ड (ख) तथा (ग) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ राज्य में राशन कार्ड के विनियमन के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाती है, जिसे राष्ट्रीय खाद्य सुरक्षा अधिनियम, 2013 (2013 का सं. 20) की धारा 40 की उप-धारा (1) के अधीन अपेक्षित किए गए अनुसार पूर्व में ही प्रकाशित किया जा चुका है, अर्थात् :-

### नियम

1. **संक्षिप्त नाम, विस्तार तथा प्रारंभ.-** (1) ये नियम छत्तीसगढ़ राशन कार्ड नियम, 2016 कहलाएंगे.
   (2) इसका विस्तार संपूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य में होगा.
   (3) ये नियम राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे.

2. **परिभाषाएं.-** (1) इन नियमों में, जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो,-
   (क) **"अधिनियम"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ खाद्य एवं पोषण सुरक्षा अधिनियम, 2012 (क्र. 5 सन् 2013);
   (ख) **"सक्षम प्राधिकारी"** से अभिप्रेत है राशनकार्ड के हितग्राहियों की पहचान तथा उसे जारी करने हेतु कलेक्टर द्वारा नियुक्त अधिकारी;
   (ग) **"नियंत्रण आदेश"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ सार्वजनिक वितरण प्रणाली (नियंत्रण) आदेश, 2004;
   (घ) **"विभाग"** से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ शासन, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग;
   (ङ) **"संचालक"** से अभिप्रेत है संचालक, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता सरंक्षण;
   (च) **"राशनकार्ड हेतु परिवार "** से अभिप्रेत है तथा इसमें सम्मिलित है पति, पत्नी, उनके अविवाहित बच्चे तथा आश्रित सदस्य;
   (छ) **"अधिसूचना"** से अभिप्रेत है इन नियमों के अधीन जारी एवं राजपत्र में प्रकाशित अधिसूचना; तथा

(ज) "राज्य सरकार" से अभिप्रेत है छत्तीसगढ़ शासन ।

(2) शब्द एवं अभिव्यक्तियाँ, जो यहाँ प्रयुक्त हैं, किन्तु परिभाषित नहीं हैं, उनके क्रमशः वही अर्थ होंगे, जो छत्तीसगढ़ खाद्य एवं पोषण सुरक्षा अधिनियम, 2012 (क्रमांक 5 सन् 2013), छत्तीसगढ़ सार्वजनिक वितरण प्रणाली (नियंत्रण) आदेश, 2004, आवश्यक वस्तु अधिनियम, 1955 (1955 का सं. 10) या किसी अन्य सुसंगत अधिनियम में उनके लिए समनुदेशित हैं ।

3. **राशनकार्ड के प्रकार एवं पात्रता.** – (1) राशनकार्ड केवल अन्त्योदय, प्राथमिकता श्रेणी तथा मुख्यमंत्री खाद्यान्न सहायता योजना के ही होंगे ।

(2) निम्नलिखित व्यक्ति और परिवार राशन कार्ड के लिए पात्र होंगे, अर्थात् :–

(क) अधिनियम की धारा 15 की उप–धारा (2) में विशेष रुप से कमजोर सामाजिक समूह के रूप में उल्लेखित व्यक्ति या परिवार, जो अंत्योदय परिवार के अंतर्गत भी पात्र हो;

(ख) अधिनियम की धारा 15 की उप–धारा (3) के अंतर्गत प्राथमिकता वाले परिवार के रूप में वर्गीकृत व्यक्ति या परिवार।

4. **राशनकार्ड हेतु व्यक्तियों एवं परिवारों का अपवर्जन .** – निम्नलिखित श्रेणियों के व्यक्ति एवं परिवार, राशनकार्ड की पात्रता हेतु अपवर्जित हो जायेंगे, अर्थात्:–

(क) ऐसे व्यक्ति और उनके परिवार के सदस्य, जो अधिनियम की धारा 15 की उप–धारा (4) के अंतर्गत अपवर्जित हैं;

(ख) तृतीय श्रेणी से अनिम्न दैनिक वेतनभोगी, मानदेयी तथा चतुर्थ श्रेणी कर्मचारियों को छोड़कर केन्द्र अथवा राज्य शासन के समस्त विभागों, सार्वजनिक उपक्रमों, निगम, मंडलों, स्वशासी संस्थाओं तथा स्थानीय निकायों के समस्त कर्मचारी जो स्थायी हों अथवा संविदा आधार पर नियुक्त किये गये हों; तथा

(ग) राज्य शासन समय–समय पर अधिसूचना द्वारा, इस नियम के अंतर्गत अपवर्जित व्यक्तियों या परिवारों की विभिन्न श्रेणियां बना सकेगा और ऐसे व्यक्ति एवं उनके परिवार के सदस्य, ऐसी अधिसूचना के प्रकाशन की तारीख से अपवर्जित हो जायेंगे ।

5. **अन्त्योदय, विशेष रूप से कमजोर सामाजिक समूहों के परिवार एवं प्राथमिकता परिवारों की पहचान हेतु दिशानिर्देश.– (एक)** अन्त्योदय परिवारों की पहचान– अधिनियम की धारा 15 की उप–धारा (5) में, विशेष रुप से कमजोर सामाजिक समूहों के समस्त परिवार को अन्त्योदय परिवार के रूप में विनिर्दिष्ट किये जाने का प्रावधान है।

**(दो)** विशेष रूप से कमजोर सामाजिक समूहों के परिवारों की पहचान– **(1)** धारा 15 की उप–धारा 2 में, विशेष रुप से कमजोर सामाजिक समूहों के परिवार में निम्नलिखित परिवार विनिर्दिष्ट होंगेः–

(क) केन्द्र सरकार द्वारा समय–समय पर यथा अधिसूचित विशेष रुप से कमजोर जनजाति समूह के समस्त परिवार अर्थात् बैगा, बिरहोर, पहाड़ी कोरवा, कमार एवं अबुझमाड़िया जनजाति के समस्त परिवार;

(ख) समस्त परिवार जिसके मुखिया विधवा अथवा एकाकी / परित्यक्त महिला है;

(ग) समस्त परिवार जिसके मुखिया, राज्य सरकार द्वारा विनिर्दिष्ट, लाईलाज बीमारी से पीड़ित हैं;

(घ) समस्त परिवार जिनके मुखिया एक निःशक्त व्यक्ति हैं;

(ङ.) समस्त परिवार जिनके मुखिया साठ वर्ष या इससे अधिक आयु के हैं, जिनके पास जीवन निर्वाह का साधन या सामाजिक सहायता नहीं है;

(च) समस्त परिवार जिनके मुखिया विमुक्त बंधवा मजदूर है;

(छ) समस्त परिवार जिनके मुखिया आवासहीन है तथा समस्त परिवार जो पण्डो एवं भूंजिया जनजाति के है, अधिनियम की धारा 15 की उप–धारा 2 के खण्ड (छ) के अधीन विशेष रुप से कमजोर सामाजिक समूहों के परिवार में संविलित है; तथा

(ज) परिवारों का कोई अन्य समूह, जैसा कि राज्य सरकार, द्वारा समय समय पर, अधिसूचित किया जाये ।

(2) पात्र अन्त्योदय परिवारों के पहचान की प्रक्रिया– अन्त्योदय राशनकार्ड हेतु आवेदन करने वाले परिवार, उनकी स्वयं की पात्रता के आधार पर, विशेष कमजोर सामाजिक समूहों की श्रेणी में से किसी एक श्रेणी का चयन करेगा तथा निम्नलिखित प्रमाण पत्र प्रस्तुत करेगा, अर्थात्:–

(क) बैगा, पहाड़ी कोरवा, बिरहोर, कमार, अबूझमाड़िया, पण्डो एवं भूंजिया जनजाति के परिवारों को राज्य सरकार द्वारा जारी जाति प्रमाण पत्र;

(ख) विधवा अथवा एकाकी महिला की पहचान हेतु ग्रामीण क्षेत्र में सचिव, पंचायत तथा शहरी क्षेत्र में स्थानीय नगरीय निकाय के सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाणपत्र ;

(ग) राज्य सरकार द्वारा यथा विनिर्दिष्ट गंभीर लाईलाज बीमारी से ग्रसित होने के मामलें में, संबंधित क्षेत्र के स्वास्थ्य विभाग के सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र ;

(घ) निःशक्त व्यक्ति की पुष्टि हेतु सक्षम प्राधिकारी द्वारा जारी निःशक्तता प्रमाण पत्र;

(ड) निराश्रित व्यक्ति की पुष्टि हेतु ग्रामीण क्षेत्र में सचिव, पंचायत तथा शहरी क्षेत्र में स्थानीय नगरीय निकाय के सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र;

(च) विमुक्त बंधुवा मजदूर की पुष्टि हेतु श्रम विभाग के सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र; तथा

(छ) आवासहीन व्यक्तियों की पुष्टि हेतु ग्रामीण क्षेत्र में सचिव, पंचायत तथा शहरी क्षेत्र में स्थानीय नगरीय निकाय के सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र ।

(3) अन्त्योदय परिवार की पात्रता के संबंध में प्रमाण पत्र सहित प्रपत्र–1 में आवेदन प्राप्त होने के पश्चात् सक्षम प्राधिकारी, इसका परीक्षण करेगा एवं उसके पात्र पाये जाने पर, अन्त्योदय राशनकार्ड हेतु आवेदक की पात्रता का सत्यापन करेगा ।

(तीन) प्राथमिकता वाले परिवारों की पहचान– (1) अधिनियम की धारा 15 की उप–धारा (3) के अध्यधीन रहते हुये निम्नलिखित संवर्गो से संबंधित समस्त परिवार, प्राथमिकता वाले परिवार के रुप में अभिहित होंगे :–

(क) अधिनियम के प्रारंभ होने की तारीख से मुख्यमंत्री खाद्यान्न सहायता योजना के अधीन उनकी पात्रता की सीमा तक समस्त परिवार, जो खाद्य सामग्री प्राप्त करने हेतु उक्त योजना के अधीन विनिर्दिष्ट मानदण्ड के अनुसार पात्र हों;
(ख) भूमिहीन कृषि मजदूरों के समस्त परिवार;
(ग) सीमान्त एवं लघु कृषकों के समस्त परिवार;
(घ) समस्त परिवार, जिसके मुखिया असंगठित श्रमकार सामाजिक सुरक्षा अधिनियम, 2008 (2008 का 33) के उपबंधों के अन्तर्गत असंगठित श्रमिक के रूप में पंजीकृत हैं; तथा
(ड.) समस्त परिवार, जिसके मुखिया भवन एवं अन्य सन्निर्माण कर्मकार (नियोजन का विनियमन एवं सेवा की शर्तें) अधिनियम, 1996 (1996 का 27) के उपबंधों के अन्तर्गत निर्माण श्रमिक के रूप में पंजीकृत हैं।

(2) प्राथमिकता वाले परिवारों के पहचान की प्रक्रिया– प्राथमिकता परिवार राशनकार्ड हेतु आवेदन करने वाले परिवार, स्वयं की पात्रता का ध्यान रखते हुए प्राथमिकता वाले परिवार की श्रेणी में से किसी एक श्रेणी का चयन करेगा तथा निम्नलिखित प्रमाण पत्र प्रस्तुत करेगा, अर्थात्:–

(क) अधिनियम के प्रारंभ होने की तारीख से मुख्यमंत्री खाद्यान्न सहायता योजना का पात्र राशनकार्डधारी होने की स्थिति में, राशनकार्ड की छायाप्रति;

(ख) भूमिहीन कृषि मजदूर परिवार की पुष्टि हेतु राजस्व विभाग के सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र ;

(ग) सीमान्त एवं लघु कृषक परिवारों की पुष्टि हेतु राजस्व विभाग के सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र ;

(घ) असंगठित श्रमकार सामाजिक सुरक्षा अधिनियम, 2008 (2008 का 33) के उपबंधों के अन्तर्गत असंगठित श्रमिक के रूप में पंजीकृत होने की पुष्टि हेतु सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र; तथा

(ङ.) भवन एवं अन्य सन्निर्माण कर्मकार (नियोजन का विनियमन एवं सेवा की शर्तें) अधिनियम, 1996 (1996 का 27) के उपबंधों के अन्तर्गत निर्माण श्रमिक के रूप में पंजीकृत होने की पुष्टि हेतु सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र ।

(3) प्राथमिकता वाले परिवार की पात्रता के संबंध में प्रमाणपत्र सहित आवेदन प्राप्त होने के पश्चात् सक्षम प्राधिकारी, इसका परीक्षण करेगा एवं उसके पात्र पाये जाने पर प्राथमिकता वाले राशनकार्ड हेतु आवेदक की पात्रता का सत्यापन करेगा ।

6. **राशनकार्ड की उपयोगिता.**–(1) राशनकार्ड का उपयोग, उपभोक्ता दरो की पात्रता तथा राशन सामग्रियों की मात्रा के अलावा, किसी अन्य प्रयोजन के लिए नहीं किया जायेगा।

(2) राशनकार्ड के अंतर्गत राशन सामग्रियों की पात्रता, अधिनियम की अनुसूची–एक में दिये गये प्रावधानों के अनुसार होगी।

7. **प्रचलित राशनकार्डों का बना रहना.** – इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व जारी तथा प्रचलित समस्त वैध राशनकार्ड तब तक प्रभावी रहेंगे जब तक कि इन नियमों के अंतर्गत उन्हें निरस्त नहीं कर दिया जाता।

8. **राशनकार्ड तैयार करने या अंतरित करने तथा सदस्यों को जोड़ने या अंतरित करने की प्रक्रिया.**– (1) नवीन राशनकार्ड या राज्य के भीतर अन्य क्षेत्र में राशनकार्ड के अंतरण हेतु आवेदन, प्रपत्र–1 में संबंधित स्थानीय नगरीय निकाय अथवा ग्राम पंचायत को प्रस्तुत किया जाएगा।

(2) राशनकार्ड में नवीन सदस्यों के नाम जोड़ने अथवा उनके नाम किसी अन्य राशनकार्ड में अंतरित करने हेतु आवेदन प्रपत्र–2 में संबंधित स्थानीय नगरीय निकाय अथवा ग्राम पंचायत को प्रस्तुत किया जाएगा।

(3) परिवार के मुखिया तथा उसके सदस्यों की पहचान तथा निवास पते की त्रुटि रहित पुष्टि हेतु आवेदन के साथ निम्नलिखित दस्तावेज संलग्न किया जायेगा, अर्थात् :–

(क) राशनकार्ड में परिवार के मुखिया के लिए आवेदन करने वाले मुखिया एवं परिवार के अन्य सदस्यों की कोई फोटो परिचय पत्र, जो संचालक द्वारा इस प्रयोजन हेतु सम्यक् रूप से अनुमोदित की गई हो;

(ख) परिवार के मुखिया एवं अन्य सदस्यों का पासपोर्ट साइज फोटो;

(ग) अवयस्क सदस्य का नाम राशनकार्ड में जोड़ने हेतु जन्म प्रमाण पत्र अथवा विद्यालय द्वारा जारी प्रमाण पत्र की छायाप्रति जिसमें जन्म तिथि अंकित हो अथवा संचालक द्वारा अनुमोदित कोई अन्य दस्तावेज;

(घ) परिवार के मुखिया या परिवार के अन्य सदस्यों के आधार कार्ड या मतदाता परिचय पत्र (ईपिक कार्ड) की छायाप्रति;

(ड.) परिवार के मुखिया या परिवार के किसी अन्य सदस्य का बैंक खाता क्रमांक एवं आईएफएससी कोड क्रमांक की जानकारी; तथा

(च) अन्त्योदय अथवा प्राथमिकता वाले परिवार की श्रेणी में शामिल होने की पात्रता के संबंध में प्रमाण पत्र की प्रति।

(4) आवेदन की प्राप्ति पर, संबंधित स्थानीय नगरीय निकाय या ग्राम पंचायत के सक्षम अधिकारी, आवेदन में संलग्न प्रमाण पत्रों, अन्य दस्तावेजों तथा की गई घोषणाओं की जांच करेगा। आवेदन पत्र में दी गई जानकारी में कोई विसंगति पाये जाने पर या दस्तावेज की प्रामाणिकता के संबंध में संदेह होने पर, सक्षम अधिकारी, शासकीय कार्यालय अथवा जारीकर्ता अधिकारी/कर्मचारी से प्रमाणपत्र की पुष्टि करायेगा, ताकि केवल पात्र परिवारों को राशनकार्ड जारी हो सके।

(5) सक्षम अधिकारी सामाजिक, आर्थिक एवं जातीय मापदण्ड पर आधारित जनगणना, 2011 में किये गये सर्वे की रिपोर्ट के साथ परिवार के सदस्यों का मिलान करेगा । सही पाये जाने पर, परिवार की जानकारी की छायाप्रति आवेदन के साथ संलग्न करेगा ।

(6) सक्षम अधिकारी, आवेदन में दी गई जानकारी के सत्यापन के लिये, स्थल निरीक्षण तथा स्थानीय निवासियों का अनिवार्य रुप से कथन लेगा ।

(7) सत्यापन के उपरांत सक्षम अधिकारी, अपना सत्यापन प्रतिवेदन, स्थानीय नगरीय निकायों के मुख्य नगरपालिका अधिकारी या आयुक्त अथवा ग्रामीण क्षेत्रों में मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत को प्रस्तुत करेगा।

9. **राशनकार्ड हेतु आवेदन पत्रों के मामले में आम जनता (सामान्य जन) की आपत्ति आमंत्रित करना.–** नियम 8 में दी गई प्रक्रिया के पूर्ण होने के उपरांत, राशनकार्ड हेतु आवेदन पत्रों पर आम जनता (सामान्य जन) की आपत्ति आमंत्रित करने के लिए निम्नलिखित कदम उठाए जाएंगे:–

(1) स्थानीय नगरीय निकायों के आयुक्त या मुख्य नगरपालिका अधिकारी तथा विकासखण्डों के मुख्य कार्यपालन अधिकारी द्वारा सत्यापित आवेदन पत्रों के विवरण खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग की वेबसाइट पर ग्रामवार एवं नगरीय निकायवार प्रदर्शित किया जायेगा।

(2) सत्यापित आवेदन पत्रों का विवरण स्थानीय नगरीय निकायों या ग्राम पंचायतों के सूचना पटल पर प्रदर्शित किया जायेगा।

(3) प्राप्त आवेदन पत्रों का विवरण ग्राम या वार्डसभा की बैठकों में उपस्थित जनों को पढ़कर सुनाया जाएगा।

10. **आपत्ति की सुनवाई.** – यदि राशन कार्ड हेतु आवेदन पत्र पर कोई आपत्ति प्राप्त होती है, तो उसकी सुनवाई नगरीय क्षेत्रों में मुख्य नगरपालिका अधिकारी या आयुक्त अथवा उसके द्वारा प्राधिकृत सक्षम अधिकारी द्वारा और ग्रामीण क्षेत्रों में मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत द्वारा की जायेगी ।

11. **राशनकार्ड हेतु आवेदन पर आदेश.** – इन नियमों के नियम 8, 9 एवं 10 में दी गई प्रक्रिया के पूर्ण होने के पश्चात्, नगरीय क्षेत्रों में मुख्य नगरपालिका अधिकारी या आयुक्त अथवा उसके द्वारा प्राधिकृत सक्षम अधिकारी और ग्रामीण क्षेत्रों में मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत अंतिम आदेश जारी करेगा और तत्पश्चात, राशन कार्ड बनाने की प्रक्रिया, संशोधन या अंतरण किया जायेगा तथा आदेश की प्रति निःशुल्क उपलब्ध कराई जाएगी।

12. **राशनकार्ड जारी करने हेतु समय–सीमा.** – राशनकार्ड जारी करने हेतु समय–सीमा ऐसी होंगी जैसा कि छत्तीसगढ़ लोक सेवा गारंटी अधिनियम, 2011 (क्र. 23 सन् 2011) के अधीन विहित किया गया है।

13. **अपील.** – नगरीय क्षेत्रों में आयुक्त या मुख्य नगरपालिका अधिकारी अथवा उसके द्वारा प्राधिकृत सक्षम अधिकारी और ग्रामीण क्षेत्रों में मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत द्वारा दिए गए आदेश के विरूद्ध अपील, ऐसे आदेश की तारीख से 30 दिनों के भीतर तहसीलदार को प्रस्तुत की जायेगी और तहसीलदार द्वारा लिया गया निर्णय, अंतिम होगा।

14. **राशनकार्डो का सत्यापन.**–प्रतिवर्ष राशनकार्डों का सतत् सत्यापन कार्यक्रम आयोजित किया जायेगा तथा राशनकार्ड सूचियों का अद्यतन निम्नानुसार किया जायेगाः–

(1) ऐसे ग्रामों या वार्डों में जहां राशनकार्डों की संख्या या परिवार के सदस्यो की संख्या, जनगणना एवं सामाजिक आर्थिक जानकारी की तुलना में असामान्य रूप से अधिक है, उनमें राशनकार्डों का सतत् सत्यापन आवश्यक रूप से किया जायेगा और इस प्रयोजन के लिए उचित मूल्य दुकानों की सूची कलेक्टर द्वारा तैयार की जाएगी।

(2) संचालक अथवा कलेक्टर किसी भी क्षेत्र के लिए किसी भी समय राशन कार्डों के सतत् सत्यापन के लिए आदेश जारी कर सकेंगे।

(3) सतत् सत्यापन के लिए चयनित उचित मूल्य दुकान के राशन कार्ड धारियों को नोटिस जारी किया जाएगा, जिसमें उन्हें इस आशय का कि वे अपवर्जित श्रेणी की परिधि के अंतर्गत नहीं आते हैं, घोषणा पत्र एवं प्रमाण पत्र ऐसे प्रपत्र में, जैसा कि संचालक, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण द्वारा निर्धारित किया गया हो, प्रस्तुत करने के लिये कहा जायेगा और राशन कार्ड के लिये प्रमाण के रुप में उसे प्रस्तुत करना अनिवार्य है ।

(4) इन नियमों के नियम 8, 9 एवं 10 में दी गई प्रक्रिया क़े पूर्ण होने के पश्चात्, नियम 11 के अंतर्गत आदेश जारी किया जाएगा।

(5) उक्त प्रकिया के पूर्ण होने के उपरांत राशनकार्ड की अद्यतन सूची प्रदर्शित की जायेगी।

15. **राशनकार्ड जारी करने के लिये झूठी जानकारी देने और साक्ष्य या तथ्य छिपाने के लिए दंड.** – यदि कोई व्यक्ति इन नियमों के अंतर्गत आवेदन पत्र अथवा घोषणा पत्र में कोई झूठी जानकारी देता है, अथवा जानबूझकर कोई जानकारी छिपाता है अथवा यदि कोई व्यक्ति इन नियमों के अंतर्गत आवेदन पत्र अथवा घोषणा पत्र में किसी झूठी जानकारी या प्रमाण पत्रो के आधार पर बोगस अथवा अपात्र राशन कार्ड जारी करता है तो उसे सुसंगत अधिनियमों के प्रावधानों या उसके अधीन निर्मित नियमों या तत्समय प्रवृत्त किसी अन्य विधि के अधीन दंडित किया जायेगा । यदि राशनकार्ड जारी करने हेतु नियम में उल्लेखित प्रक्रिया का पालन नहीं किया जाता है, तो आवेदन पत्रों एवं दस्तावेजों के सत्यापन हेतु कलेक्टर द्वारा प्राधिकृत सक्षम अधिकारी तथा नियुक्त अधिकारी एवं कर्मचारी के विरुद्ध विभागीय अनुशासनात्मक कार्यवाही की जायेगी।

16. **निर्देशों के अनुपालन हेतु आदेश जारी करने की शक्ति.**– इन नियमों के विभिन्न प्रावधानों के अनुपालन हेतु राज्य शासन समय–समय पर आवश्यक आदेश जारी कर सकेगा ।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मनोज कुमार सोनी**, विशेष सचिव.

## प्रपत्र–1

## छत्तीसगढ़ राशनकार्ड नियम, 2016 के अंतर्गत नवीन राशनकार्ड हेतु आवेदन सह घोषणा पत्र

प्रति,

| मुखिया का नवीनतम पासपोर्ट साईज फोटो |
|---|

आयुक्त / मुख्य नगरपालिका अधिकारी / सचिव, पंचायत
ग्राम / वार्ड........................................................
ग्राम पंचायत / नगरीय निकाय..........................................
तहसील / विकासखंड .................................. जिला– ..................................................

1. मैं ............................................................(परिवार की ज्येष्ठतम महिला सदस्य / महिला मुखिया का नाम), पिता / पति..................................................................................................
2. जाति – अनु. जाति / जन जाति / अन्य पिछड़ा वर्ग / सामान्य ....................................
3. वर्तमान पता – मकान नंबर ........................................ गली नंबर ...................................
   मोहल्ला ........................................................................ वार्ड नंबर ...................................
4. मेरा / परिवार के अन्य सदस्य का मोबाईल नंबर .....................................................................
5. बैंक खाता क्रमांक (मुखिया / सदस्य)..........................................................................
   आईएफएससी कोड क्रमांक .................................................................................
6. मेरे परिवार के सदस्यों की विवरण (आज की स्थिति में) निम्नानुसार है :–

| क्र. | महिला मुखिया / सदस्य का नाम | आयु | लिंग | मुखिया से रिश्ता | मतदाता परिचय पत्र क्रमांक (केवल वयस्क सदस्यों के लिए) | आधार कार्ड क्रमांक | नवीनतम पासपोर्ट साईज फोटो |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) |
| 1. | | | | | | | |
| 2. | | | | | | | |
| 3. | | | | | | | |

**(परिवार में 18 वर्ष या इससे अधिक आयु की महिला न होने पर परिवार के पुरूष मुखिया का नाम अंकित किया जाये)**

7. मैं अथवा मेरे परिवार का कोई अन्य सदस्य आयकर दाता नहीं है। मैं गैर अनुसूचित क्षेत्र में 4 हेक्टेयर (10 एकड़) से अधिक सिंचित भूमि या 8 हेक्टेयर (20 एकड़) से अधिक असिंचित भूमिधारक नहीं हूँ । मेरे पास नगरीय क्षेत्रों में 1000 वर्गफीट से अधिक क्षेत्रफल पर निर्मित पक्का मकान नहीं है । मैं या मेरे परिवार का कोई सदस्य छत्तीसगढ़ खाद्य सुरक्षा अधिनियम की धारा 15 की उप–धारा 4 के अनुसार या किसी प्रचलित नियम के अनुसार राशनकार्ड के लिए अपवर्जित परिवार की श्रेणी में नहीं आता है ।
8. **छत्तीसगढ़ खाद्य सुरक्षा अधिनियम की धारा 15 में अन्त्योदय अन्न योजना / विशेष कमजोर समूह के परिवार –**
   1. केन्द्र सरकार द्वारा समय–समय पर यथा अधिसूचित विशेष कमजोर जनजाति समूह के समस्त परिवार ☐
      (बैगा / पहाड़ी कोरवा / बिरहोर / कमार / माड़िया में से अपनी जनजाति पर √ का निशान लगाये)
   2. परिवार जिसकी मुखिया विधवा / परित्यक्ता अथवा एकाकी महिला है ☐
      (यथास्थिति विधवा / परित्यक्ता / एकाकी पर √ का निशान लगाये)
   3. परिवार जिसके मुखिया गंभीर / लाईलाज बीमारी से पीड़ित हैं ☐
      (कैंसर / एड्स / कुष्ठ रोग / सिकलसेल एनीमिया)
   4. परिवार जिसके मुखिया निःशक्तजन है ☐
      स्वयं निःशक्त ☐ पति / पत्नि निःशक्त है ☐

5. परिवार जिसके मुखिया साठ वर्ष या इससे अधिक आयु के हैं तथा जिनके पास आजीविका के सुनिश्चित साधन या सामाजिक सहायता नहीं है निराश्रित पेंशन योजना के अंतर्गत हितग्राही कमांक ............ है । ☐
6. परिवार जिनके मुखिया विमुक्त बंधवा मजदूर है ☐
7. परिवार जिनके मुखिया आवासहीन है ☐

(उपरोक्त संबंध में सक्षम प्राधिकारी से जारी प्रमाण पत्र संलग्न करें)

अथवा

छत्तीसगढ़ खाद्य सुरक्षा अधिनियम की धारा 15 में प्राथमिकता वाले परिवार –

1. भूमिहीन कृषि मजदूर परिवार ☐
2. सीमान्त कृषक परिवार (2.5 एकड़ तक के भू–स्वामी परिवार) ☐
3. लघु कृषक परिवार (5 एकड़ तक के भू–स्वामी परिवार) ☐
4. असंगठित श्रमकार सामाजिक सुरक्षा अधिनियम, 2008 के अन्तर्गत श्रमिक के रूप में पंजीकृत ☐
5. सन्निर्माण कर्मकार (नियोजन का विनियमन एवं सेवा की शर्तें) अधिनियम, 1996 के अन्तर्गत श्रमिक के रूप में पंजीकृत ☐

(उपरोक्त संबंध में सक्षम प्राधिकारी से जारी प्रमाण पत्र संलग्न करें)

अथवा

मुख्यमंत्री खाद्यान्न सहायता योजना के अंतर्गत निःशक्तजन हरा राशनकार्ड के लिये –

आवेदक निःशक्तजन ☐

(उपरोक्त संबंध में सक्षम प्राधिकारी से जारी प्रमाण पत्र संलग्न करें)

अन्त्योदय परिवार के लिए निर्धारित श्रेणी अथवा प्राथमिकता वाले परिवार अथवा मुख्यमंत्री खाद्यान्न सहायता योजना के निःशक्तजन हरा के लिये निर्धारित श्रेणी में से कमांक........../............./...... की श्रेणी के अंतर्गत मैं पात्र हूँ तथा मेरे द्वारा उपरोक्त पात्रता वाले परिवार पर √ का निशान अंकित किया गया है ।

9. मैं यह घोषणा करती/करता हूँ कि मेरे द्वारा आवेदन सह घोषणा पत्र में जो विवरण दिया गया है उनमें से किसी भी सदस्य के नाम से न तो पृथक से राशनकार्ड है और न ही उनमें से किसी का नाम छत्तीसगढ़ राज्य के किसी अन्य जिलो के राशनकार्ड में दर्ज है । आवेदन में मेरे द्वारा दर्ज जानकारी की पुष्टि हेतु मेरे पास आवश्यक दस्तावेज उपलब्ध है, जिसकी मांग किये जाने पर मेरे द्वारा उपलब्ध कराया जावेगा ।

मैं सत्य निष्ठा से घोषणा करती/करता हूँ कि इस घोषणा पत्र पर मेरे द्वारा दी गई समस्त जानकारियाँ पूर्णतः सत्य है तथा यह इकरार करती/करता हूँ कि जांच के दौरान मेरे द्वारा दी गई जानकारी गलत पाई जाती है तो मै आवश्यक वस्तु अधिनियम, 1955 की धारा 9 के तहत् दण्ड का भागी रहूँगी/रहूंगा ।

स्थल ..........................

**हस्ताक्षर (मुखिया)**

दिनांक ..........................

नाम ........................................

**(आवेदक निरक्षर होने पर बायें हाथ के अंगूठे का निशान साक्षी के समक्ष लिया जाए तथा साक्षी का हस्ताक्षर, नाम एवं पता सहित दर्ज कराया जाए)**

सत्यापन

मेरे द्वारा आवेदन पत्र के साथ संलग्न समस्त दस्तावेजों का परीक्षण किया गया । सामाजिक आर्थिक जाति जनगणना 2011 के सर्वे में परिवार का कमांक ..................................................................(छायाप्रति संलग्न) में उल्लेखित सदस्य अनुसार सही पाया गया/सही नहीं पाया गया । आवेदन पत्र के साथ संलग्न दस्तावेज सही/अपूर्ण/सही नहीं पाये गये ।

अतः अन्त्योदय/प्राथमिकता राशनकार्ड जारी करने अनुशंसा की जाती है/आवेदन पत्र अमान्य किया जाता है।

सत्यापनकर्ता अधिकारी का नाम –
पदनाम –
हस्ताक्षर –

## प्रपत्र–2

# छत्तीसगढ़ खाद्य एवं पोषण सुरक्षा अधिनियम, 2012 के अंतर्गत राशनकार्ड में सदस्य जोड़ने हेतु आवेदन प्ररूप

प्रति,

आयुक्त/मुख्य नगरपालिका अधिकारी/ सचिव, पंचायत

जिला ..........................................................................
विकासखण्ड/नगरीय निकाय ..........................................................................
ग्राम पंचायत/नगरीय निकाय का नाम ..........................................................................
ग्राम/वार्ड का नाम ..........................................................................
उचित मूल्य दुकान का नाम ..........................................................................
आवेदक का नाम ..........................................................................
पिता/पति का नाम ..........................................................................
राशनकार्ड के मुखिया का नाम जिसमें सदस्य जोड़ना है ..........................................................................
राशनकार्ड का प्रकार ..........................................................................
राशनकार्ड क्रमांक ..........................................................................

### राशनकार्ड में सदस्य जोड़ने का विवरण

| क्र. | सदस्य का नाम | लिंग | मुखिया से संबंध | आयु | नवीनतम पासपोर्ट फोटो |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | | | | | |
| 2 | | | | | |
| 3 | | | | | |

आवेदन पत्र के साथ संलग्न दस्तावेज का विवरण (निम्न में से कोई एक विवरण संलग्न करें)

सदस्य का आधार कार्ड क्रमांक
सदस्य का ईपिक कार्ड क्रमांक
जन्म प्रमाण पत्र क्रमांक

### घोषणा पत्र

मै यह घोषणा करती/करता हूँ कि मेरे द्वारा आवेदन सह घोषणा पत्र में जो विवरण दिया गया है उनमें से किसी भी सदस्य के नाम से न तो पृथक से राशनकार्ड है और न ही उनमें से किसी का नाम छत्तीसगढ़ राज्य के किसी अन्य राशनकार्ड में दर्ज है । आवेदन में मेरे द्वारा दर्ज जानकारी की पुष्टि हेतु मेरे पास आवश्यक दस्तावेज उपलब्ध है, जिसकी मांग किये जाने पर मेरे द्वारा उपलब्ध कराया जावेगा ।

मैं सत्य निष्ठा से घोषणा करती/करता हूँ कि इस घोषणा पत्र पर मेरे द्वारा दी गई समस्त जानकारियाँ पूर्णतः सत्य है तथा यह इकरार करती/करता हूँ कि जांच के दौरान मेरे द्वारा दी गई जानकारी गलत पाई जाती है तो मै आवश्यक वस्तु अधिनियम, 1955 की धारा 9 के तहत् दण्ड का भागी रहूँगी/रहूंगा ।

स्थल ..........................

हस्ताक्षर (मुखिया)

दिनांक .......................... नाम ..........................................

(आवेदक निरक्षर होने पर बायें हाथ के अंगूठे का निशान साक्षी के समक्ष लिया जाए तथा साक्षी का हस्ताक्षर, नाम एवं पता सहित दर्ज कराया जाए)

### सत्यापन

मेरे द्वारा आवेदन पत्र के साथ संलग्न समस्त दस्तावेजों का परीक्षण किया गया । सामाजिक आर्थिक जाति जनगणना 2011 के सर्वे में परिवार का क्रमांक ..........................................................................(छायाप्रति संलग्न) में उल्लेखित सदस्य अनुसार सही पाया गया/सही नहीं पाया गया । आवेदन पत्र के साथ संलग्न दस्तावेज सही/अपूर्ण/सही नहीं पाये गये । अतः राशनकार्ड में सदस्य जोड़ने की अनुशंसा की जाती है/आवेदन पत्र अमान्य किया जाता है।

सत्यापनकर्ता अधिकारी का नाम –
पदनाम –
हस्ताक्षर –
दिनांक –

## प्रपत्र–3

## छत्तीसगढ़ खाद्य एवं पोषण सुरक्षा अधिनियम, 2012 के अंतर्गत राशनकार्ड से सदस्य अंतरित करने हेतु आवेदन प्ररूप

प्रति,

आयुक्त/मुख्य नगरपालिका अधिकारी/ सचिव, पंचायत

जिला ..............................................................

विकासखण्ड/नगरीय निकाय ..............................................................

ग्राम पंचायत/नगरीय निकाय का नाम ..............................................................

ग्राम/वार्ड का नाम ..............................................................

उचित मूल्य दुकान का नाम ..............................................................

आवेदक का नाम ..............................................................

पिता/पति का नाम ..............................................................

राशनकार्ड के मुखिया का नाम जहां सदस्य अंतरित करना है ..............................................................

राशनकार्ड का प्रकार ..............................................................

राशनकार्ड कमांक ..............................................................

राशनकार्ड अंतरित करने के संबंध में पुराने राशनकार्ड मुखिया का नाम जिसमें सदस्य का नाम दर्ज है ..............................................................

राशनकार्ड का प्रकार ..............................................................

राशनकार्ड कमांक ..............................................................

### राशनकार्ड में सदस्य अंतरित करने का विवरण

| क. | सदस्य का नाम | लिंग | मुखिया से संबंध | आयु | नवीनतमं पासपोर्ट फोटो |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | |
| | | | | | |
| | | | | | |

### घोषणा पत्र

मै यह घोषणा करती/करता हूँ कि मेरे द्वारा आवेदन सह घोषणा पत्र में जो विवरण दिया गया है उनमें से किसी भी सदस्य के नाम से न तो पृथक से राशनकार्ड है और न ही उनमें से किसी का नाम छत्तीसगढ़ राज्य के किसी अन्य राशनकार्ड में दर्ज है । आवेदन में मेरे द्वारा दर्ज जानकारी की पुष्टि हेतु मेरे पास आवश्यक दस्तावेज उपलब्ध है, जिसकी मांग किये जाने पर मेरे द्वारा उपलब्ध कराया जावेगा ।

मैं सत्य निष्ठा से घोषणा करती/करता हूँ कि इस घोषणा पत्र पर मेरे द्वारा दी गई समस्त जानकारियाँ पूर्णतः सत्य है तथा यह इकरार करती/करता हूँ कि जांच के दौरान मेरे द्वारा दी गई जानकारी गलत पाई जाती है तो मै आवश्यक वस्तु अधिनियम, 1955 की धारा 9 के तहत् दण्ड का भागी रहूँगी/रहूंगा ।

स्थल ..........................

हस्ताक्षर (मुखिया)

दिनांक .......................... नाम ..........................................

(आवेदक निरक्षर होने पर बायें हाथ के अंगूठे का निंशान साक्षी के समक्ष लिया जाए तथा साक्षी का हस्ताक्षर, नाम एवं पता सहित दर्ज कराया जाए)

नया रायपुर, दिनांक 23 जनवरी 2017

क्रमांक एफ 10-64/खाद्य/2009/29-1. —— भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 23-1-2017 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मनोज कुमार सोनी**, विशेष सचिव.

Naya Raipur, the 23rd January 2017

NOTIFICATION

No. F 10-64/Food/2009/29-1.— In exercise of the powers conferred by sub-section (1) and clause (a) of sub-section (2) of Section 40 of the National Food Security Act, 2013 (No. 20 of 2013) read with sub-section (1) and clause (b) and (c) of sub-section (2) of Section 30 of the Chhattisgarh Food and Nutritional Security Act, 2012 (No. 5 of 2013), the State Government, hereby, makes the following rules relating to regulation of ration card in the State of Chhattisgarh, the same having been previously published as required under sub-section (1) of Section 40 of the National Food Security Act, 2013 (No. 20 of 2013), namely :-

RULES

1. **Short title, extent and commencement.-** (1) These rules may be called as the Chhattisgarh Ration Card Rules, 2016.

(2) It shall extend to the whole State of Chhattisgarh.

(3) These rules shall come into force from the date of its publication in the Official Gazette.

2. **Definitions.-** (1) In these rules, unless the context otherwise requires,-

(a) **"Act"** means the Chhattisgrah Food and Nutritional Security Act, 2012 (No. 5 of 2013);

(b) **"Competent Officer"** means officer appointed by collector for identification of beneficiaries of ration cards and issuance of the same;

(c) **"Control Order"** means the Chhattisgarh Public Distribution System (Control) Order, 2004;

